गाँव होगा एक मील या बहुत-से-बहुत डेढ़ मील। पर जाहिलों को समझ हो तब न!"

और भी सारगर्भित भाषण समक्ष आया। किन्तु सार वस्तु यह कि मजदूर नहीं हैं। क्या किया जाए?

उस रोज़ सारनाथ पर कुछ मेला-सा था। हम लोग उदर में कुछ संक्षिप्त द्रव्य ही डालकर चले थे। मैंने कहा—"अम्मा (शिवरानीजी) मेला देख आएँ। हम लोग यहाँ ठहरते हैं। वहीं से कुछ टिफन भी हो आएँ। आने पर फिर हम लोग जरा घूम लेंगे। तब तक सामान ले जाने का भी कुछ उपाय निकल आए तो देखिए।

बात पक्की रही। शिवरानीजी गईं। फिर हम लोग गए। यह-वह कुछ पेट में डाला। इसमें डेढ़ या दो घण्टे सरक गए। फिर मजदूर की तलाश हुई जो फिर बेकार हुई और सारांश प्राप्त हुआ कि देहातियों की जहालत दूर होगी तब सामान उठ पाएगा।

ये प्रयत्न शाम तक चले। जहालत इतनी निविड़ थी कि इस स्वल्प समय में कैसे दूर हो सकती थी! खेत की डौल पर बैठकर चिलम पीना छोड़ पैसा कमाना श्रेष्ठतर है, यह उन गँवारों की समझ में न आया। समझाने का कोई यत्न छोड़ा न गया। पर दीख पड़ा कि तीसरा पहर बीत रहा है, शाम आ रही है, मेला छीज रहा है। अभी इक्कों की भीड़ थी और जाने क्या-क्या सवारियाँ थीं। देखते-देखते वे खिसकी जा रही हैं। लोग लद रहे हैं और लौटे जा रहे हैं। धूप बेहद तिरछी हो गई है। ज़रा और कि सूरज डूबा देखिए। सवारियाँ जल्दी में हैं कि सूरज जाए, इससे पहले वे निकल जायँ।

मैंने कहा—"बाबूजी, अब गाँव—!"

बोले—"नहीं जी, आए हैं तो गाँव चलना ही चाहिए। एक मील तो जगह होगी। मैं फिर देखता हूँ।"

अब आलम यह है कि सड़क पर सामान लिये हम बैठे हैं।

धूल से वाले सफेद हो श्राए हैं और जिन पर उम्मीद है वे इक्के एक-एक कर खिसके जा रहे हैं।

श्राए प्रेमचन्द, कहते हुए कि कम्बख्त देहाती क्या देहकानी हैं, इत्यादि-इत्यादि-इत्यादि।

मैंने कहा—"देखिए, शाम हो आई। एकाध बचा है, जाने यह इक्का भी हाथ से कब निकल जाए। कहिए, कर लूं और चलें हम बनारस?"

प्रेमचन्द का मन न था। पर शाम और रात वहीं सड़क पर गुजारने का मन था, यह भी नहीं कहा जा सकता। उपसंहार यह कि इक्का आखिरी रह गया तो उस पर सामान लदा और दो इन्सानी श्रदद लदे और मैंने साइकिल सम्हाली। इक्का चल दिया, पर साइकिल में हवा कम थी और मालूम हुआ पंक्चर है। पर सकट आते हैं तो पार होने के लिए और साहस के साथ उन्हें एक-पर-एक पार करते हुए हम रात दस बजे बीते बेनिया पार्क वाले उनके लाल मकान पर जाकर लगे। तब खिचड़ी चढ़ी जो खाने में बेहद स्वाद मालूम हुई। और इस प्रकार सानन्द प्रेमचन्द के जन्म के ग्राम के अभियान का प्रकरण-समापन हुआ।

इसको आप क्या कहना चाहते हैं? मैं इसको प्रेमचन्द का व्यक्तित्व कहता हूँ। निरीह, निपट असहाय—लेकिन स्पष्ट, सरल और अत्यन्त मानवीय!

# प्रेमचन्द की कला

## [दो]

श्री प्रेमचन्दजी का ताजा उपन्यास 'ग़बन' हाल में ही निकला है। निकला तभी मैंने उसे पढ़ लिया। लेकिन जो मुझे वक्तव्य हो सकता है, वह लिखता अब हूँ। चीज को समझने और पुस्तक के असर को ठंडा होने देने के लिए मैंने कुछ समय ले लिया है। तटस्थ होकर बात कहना ठीक होता है,—जब व्यक्ति पुस्तक से अपने को अलहदा खड़ा करके मानो उस पर सर्वभक्षी निगाह डाल सके।

प्रेमचन्दजी हिन्दी के सबसे बड़े लेखक हैं। हम हिन्दी भाषा-भाषी उनके मूल्य को ठीक आँक नहीं सकते। हम चित्र के इतने निकट हैं कि उसकी विविधता, उसका रंग-वैषम्य हमें आच्छन्न कर देता है, उसमें निवास करती हुई और उस चित्र को सजीवता प्रदान करती हुई एकता हमारी पकड़ में नहीं आती। जो एक-दो दशाब्दी अथवा एकाध भाषा का अन्तर बीच में डाल कर प्रेमचन्द को देखेंगे वे, मेरा अनुमान है, प्रेमचन्द को अधिक समझेंगे, अधिक सराहेंगे। वर्तमान की अपेक्षा भविष्य में और हिन्दी को छोड़कर जहाँ अनुवादों द्वारा अन्य भाषाओं में पहुँचेंगे वहाँ उनको विशेष सराहना प्राप्त होगी।

लेकिन यत्न द्वारा हम अपनी दृष्टि में कुछ वैसी क्षमता ला सकते हैं कि बहुत पास की चीज को मानो इतनी दूर से देख सकें कि वह हमें अपनी सम्पूर्णता में, अपनी एकता में, दीखे। अगर रचनाओं के भीतर पैठकर, मानों उन्हें नसैनी बनाकर, हम रचनाकार के हृदय में पहुँच जायें जहाँ से कि उसकी रचनाओं का उद्गम है और जहाँ उसे एकता प्राप्त होती है तो हम रस में डूब जायें।

अपने भीतर के स्नेह और सहानुभूति को विविध कौशल से

## प्रेमचन्द की कला

### [दो]

श्री प्रेमचन्दजी का ताजा उपन्यास 'ग़बन' हाल में ही निकला है। निकला तभी मैंने उसे पढ़ लिया। लेकिन जो मुझे वक्तव्य हो सकता है, वह लिखता अब हूँ। चीज को समझने और पुस्तक के असर को ठंडा होने देने के लिए मैंने कुछ समय ले लिया है। तटस्थ होकर बात कहना ठीक होता है,—जब व्यक्ति पुस्तक से अपने को अलहदा खड़ा करके मानो उस पर सर्वभक्षी निगाह डाल सके।

प्रेमचन्दजी हिन्दी के सबसे बड़े लेखक हैं। हम हिन्दी भाषा-भाषी उनके मूल्य को ठीक आँक नहीं सकते। हम चित्र के इतने निकट हैं कि उसकी विविधता, उसका रंग-वैषम्य हमें आच्छन्न कर देता है, उसमें निवास करती हुई और उस चित्र को सजीवता प्रदान करती हुई एकता हमारी पकड़ में नहीं आती। जो एक-दो दशाब्दी अथवा एकाध भाषा का अन्तर बीच में डाल कर प्रेमचन्द को देखेंगे वे, मेरा अनुमान है, प्रेमचन्द को अधिक समझेंगे, अधिक सराहेंगे। वर्तमान की अपेक्षा भविष्य में और हिन्दी को छोड़कर जहाँ अनुवादों द्वारा अन्य भाषाओं में पहुँचेंगे वहाँ उनको विशेष सराहना प्राप्त होगी।

लेकिन यत्न द्वारा हम अपनी दृष्टि में कुछ वैसी क्षमता ला सकते हैं कि बहुत पास की चीज को मानो इतनी दूर से देख सकें कि वह हमें अपनी सम्पूर्णता में, अपनी एकता में, दीखे। अगर रचनाओं के भीतर पैठकर, मानों उन्हें नसैनी बनाकर, हम रचनाकार के हृदय में पहुँच जायँ जहाँ से कि उसकी रचनाओं का उद्गम है और जहाँ उसे एकता प्राप्त होती है तो हम रस में डूब जायँ। अपने भीतर के स्नेह और सहानुभूति को विविध कौशल से

क़लम की राह उतार कर कलाकार ने तुम्हारे सामने ला रखा है। तुम उन शब्दों का, भाषा, प्लाट और प्लाट के पात्रों का मानो सहारा-भर लेकर यदि हृदय में से फूटते हुए झरनों तक पहुँच जा सकते हो तो वहाँ स्नान करके आनन्दित और धन्य हो जाओगे। नहीं तो परीक्षोपयुक्त विद्वान् की तरह उसकी भाषा की खूबी और त्रुटि और उसके व्याकरण की निर्दोषता-सदोषता में फँसे रहकर उसकी छान-बीन का मजा ले सकते हो।

मुझे व्याकरण की चिन्ता पढ़ते समय बहुत नहीं रहती। भाषा की चुस्ती का या शिथिलता का ध्यान उसी के ध्यान की गरज से मैं नहीं रख पाता। भाषा की खूबी या कमी को सम्पूर्ण वस्तु के मर्म के साथ उसका किसी न किसी प्रकार सामजस्य, या वैषम्य बिठा कर मैं देख लेना चाहता हूँ। अतः यह नहीं कि मैं उस ओर नितांत उदासीन या क्षमाशील हो रहता हूँ, किन्तु वहाँ समाप्त करके नहीं बैठ रहता।

प्रेमचन्दजी की क़लम की धूम है। बेशक वह धूम के लायक़ है। उनकी चुस्त भाषा पर, उनके सुजड़ित वाक्यों पर, मै किसी से कम मुग्ध नहीं हूँ। बात को ऐसा सुलझा कर कहने की आदत, मैं नहीं जानता, मैंने और कहीं देखी है। बड़ी से बड़ी बात को बहुत उलझन के अवसर पर ऐसे सुलझाकर थोड़े से शब्दों में भर कर, कुछ इस तरह से कह जाते है, जैसे यह गूढ़, गहरी, अप्रत्यक्ष बात उनके लिए नित्यप्रति घरेलू व्यवहार की जानी-पहचानी चीज हो। इस तरह जगह-जगह उनकी रचनाओं में ऐसे वाक्यांश बिखरे पड़े है जिन्हें जी चाहता है कि आदमी कण्ठस्थ कर ले। उनमें ऐसा कुछ अनुभव का मर्म भरा रहता है।

प्रेमचन्दजी तत्त्व की उलझन खोलने का काम भी करते हैं, और वह खुली सफाई और सहजपन के साथ। उनकी भाषा का क्षेत्र व्यापक है। उनकी क़लम सब जगह पहुँचती है, लेकिन अँधेरे में भी वह धोखा नहीं देती। वह वहाँ भी सरलता से अपना मार्ग

बनाती चली जाती है। सुदर्शनजी और कौशिकजी की भी क़लम बड़े मजे-मज़े में चलती हैं, लेकिन जैसे वह सड़कों पर चलती है, उलझनों से भरे विश्लेषण के जंगल में भी उसी तरह सफाई से अपना रास्ता काटती हुई चली चलेगी, इसका मुझे परिचय नहीं है।

स्पष्टता के मैदान में प्रेमचन्द सहज अविजेय हैं। उनकी बात निर्णीत, खुली, निश्चित होती है। अपने पात्रों को भी सुस्पष्ट, चारों ओर से सम्पूर्ण बनाकर वह सामने लाते हैं। उनकी पूरी मूर्ति सामने आ जाती है। अपने पात्रो की भावनाओं के उत्थान-पतन, घात-प्रतिघात का पूरा-पूरा नक़्शा वह पाठक के सामने रख देते हैं। तद्गत कारण, परिणाम, उसका औचित्य, उसकी अनिवार्यता आदि के सम्बन्ध में पाठक के हृदय में संशय की गुंजाइश नहीं रह जाती। इसलिए कोई वस्तु उनकी रचना में ऐसी नहीं आती जिसे अलौकिक कहने को जी चाहे, जिस पर विस्मय हो, झुँझलाहट हो, बलात् श्रद्धा हो। सबका परिपाक इस तरह क्रमिक होता है, ऐसा लगता है, कि मानो बिल्कुल अवश्यभावी है। अपने पाठक के साथ मानो वे अपने भेद को बाँटते चलते हैं। अंग्रेज़ी में यों कहेंगे कि वह पाठक को कॉन्फ़ीडेंस में, विश्वास में ले लेते हैं। अमुक पात्र क्यों अब ऐसी अवस्था में है, पाठक को इस बारे में असमंजस में नहीं रहने दिया जाता, सब-कुछ उसे खोल-खोल कर बतला दिया जाता है। इस तरह पाठक सुगम रूप में पुस्तक की कहानी के साथ आगे बढ़ता जाता है, इसमें उसे अपनी ओर से बुद्धि-प्रयोग की आवश्यकता नहीं होती, पात्रों के साथ मानो उसकी सहज जान-पहचान रहती है। इसलिए पुस्तक में ऐसा स्थल नहीं आता जहाँ पाठक अनुभव करे कि वह पात्र के साथ नहीं चल रहा है,—और ज़रा रुककर उसके साथ होने का प्रयास करे। वह पुस्तक पढ़ने को ज़रा थाम कर अपने को सँभालने की ज़रूरत में नहीं पड़ता। ऐसा स्थल नहीं आता जहाँ आह् खींच कर वह पुस्तक को

बन्द करके पटक दे और कुछ देर आँसू ढालने या कुछ सोचने में उसे लगाना पड़े और फिर तुरन्त ही फिर पढ़ना शुरू करना पड़े। पाठक बड़ी दिलचस्पी के साथ पुस्तक पढ़ता है और उसके इतने साथ-साथ होकर चलता है कि कभी उसके जी को जोर का आघात नहीं लगता जो बरबस उसे रुला दे।

'ग़बन' में मार्मिक स्थल कम नहीं हैं। पर प्रेमचन्दजी ऐसे विश्वास, ऐसी मैत्री और परिचय के साथ सब कुछ बतलाते हुए पाठक को वहाँ तक ले जाते हैं कि उसे धक्का-सा कुछ भी नहीं लगता। वह सारे रास्ते-भर प्रसन्न होता हुआ चलता है और अपने साथी ग्रन्थकार की जानकारी पर, कुशलता पर और उसके प्रति विश्वास पर जगह-जगह मुग्ध हो जाता है। पग-पग पर उसे पता चलता रहता है कि इस कहानी के स्वर्ग में से उसका हाथ पकड़कर ले जाता हुआ उसका पथदर्शक बड़ा सहृदय और विचक्षण पुरुष है। पाठक बिलकुल उसका होकर रहने को तैयार होता है। वह बहुत सतर्क और उद्बुद्ध होकर नहीं चलता, क्योंकि उसे भरोसा रहता है कि ग्रन्थकार उसे छोड़कर इधर-उधर भाग नहीं जायेगा, उसको साथ लिये चलेगा। इसलिए ग्रन्थकार को भागकर छूने का अभ्यास करके उसके साथ होने और इस प्रकार अपरिचित रास्ते पर झटकों-अचंभों के हिलकोरे खाते, कभी उन पर हँसते और कभी रोते हुए चलने का मजा पाठक को नहीं मिलता और पाठक इस स्वाद को भी चाहता है।

मैं 'ग़बन' पढ़ते हुए कहीं भी रो नहीं पड़ा। रवीन्द्र की एकाध किताब पढते हुए, बंकिम पढ़ते हुए कई बार बरबस आँखों में आँसू फूट आये हैं। फिर भी, प्रेमचन्द की कृतियों से जान पड़ता है कि मैं उनके निकट आ जाता हूँ, उन पर विश्वास करने लगता हूँ। शरत् पढ़ते हुए कई बार गुस्से में मैंने उसकी कृतियों को पटक दिया है और रोते-रोते उसे कोसने को जी किया है। 'कम्बख्त न जाने हमें कितना और तंग करेगा!' इस भाव से फिर उसकी पुस्तक

को उठा कर पढ़ना शुरु कर दिया है। ऐसा मेरे साथ हुआ है। इसके प्रतिकूल प्रेमचन्द की कृतियों से उनके प्रति अनजाने सम्मान और परिचय का भाव उत्पन्न होता है। उससे आगे वाली आत्मीयता नहीं होती।

शरत् और अन्य की रचनाएँ पढ़ते वक्त जान पड़ता है जैसे इनके लेखक हमसे परिचय बनाना नहीं चाहते, हम-तुम की मत-मान्यताओं की इन्हें बिल्कुल पर्वाह नहीं है, हमारे भावों की रक्षा करने की इन्हें बिल्कुल चिन्ता नहीं है। जैसे हमारा जी दुखता है या नहीं दुखता, हम नाराज़ होते हैं या खुश, हमें अच्छा लगता है या बुरा, इसका ख़याल रखने का ज़रा भी जिम्मा उन पर नहीं है। हमारे लिए उनके पास जरा दया नहीं है। वे लेखक निरपेक्ष और निश्चित होकर हमें जी चाहे जितना रुला सकते है। परन्तु प्रेमचन्द हमारे प्रति निरपेक्ष नहीं हो सकते।

शायद इसी निरपेक्षता की आवश्यकता को विचार कर अंग्रेज़ी की उक्ति बन गई थी, 'आर्ट फ़ॉर आर्ट्स सेक', अर्थात् 'कला, कला के लिए।' किन्तु यह वचन मेरी समझ में सत्य को बहुत अधूरे ढंग में प्रकट करता है। या कहे, सत्य को खोल कर प्रकट नहीं करता, उसे मानो बाँधकर बन्द करने की चेष्टा करता है। मुझे कहना हो तो कहूँ, 'आर्ट फ़ॉर गॉड्स सेक', अर्थात् 'कला परमात्मा के लिए।'

रवीन्द्र आदि की कृति में किसी एक स्थल पर उँगली रखकर कहना कठिन है कि 'कैसा अच्छा है!' शरत् की खूबी समझ में नहीं आती कि किस खास जगह है। [illegible] खास करके देखो तो कोई विशेष विस्मयकारी बात नहीं मालूम होगी। पर प्रेमचन्द में से कहीं कोई वाक्य उठा लो, जान पड़ेगा कि मानो स्वयं सम्पूर्ण है, चुस्त, कसा हुआ, अर्थपूर्ण है।

पहले ढंग की किताब को भी [illegible], तभी हम उलटकर देखने लग जायेंगे। चाहे कितनी ही बार पढ़ी हो हमें वह नई-सी लगेगी। प्रेमचन्द की किताब को एक बार पढ़ लेने पर [illegible]

पढ़ने की तबीअत कम शेष रहती है।

मैंने कहा है : आर्ट फॉर गॉड्स सेक, अर्थात् परमात्मा के प्रति, सत्य के प्रति कलाकार का दायित्व है। इसको कलाकार जब समझेगा तो पायेगा कि उसका अपने अंतःस्थ के प्रति दायित्व है। इसलिए वह पाठकवर्ग की धारणाओं की ओर से निश्शंक और निश्चिन्त होकर, अपने प्रति सच्चा रहकर, अपने को प्रकट कर सकता है। एक व्यक्ति, समाज या पुस्तक के पात्र की भावनाओं की रक्षा के निमित्त अत्यन्त आतुर हो उठने का कलाकार को अधिकार नहीं है। इस सम्बन्ध में उसे अत्यन्त निरंकुश होकर चलना पड़ता है। लगभग जिस प्रकार कि परमात्मा अपने विश्व का संचालन हमारी-तुम्हारी परिमित समझ को देखते हुए, अत्यन्त निरंकुश होकर करते हैं। विश्व को वह जरा-व्याधि, रोग-शोक और जन्म-मृत्यु से भरा बनाये रखते हैं, किसी खास व्यक्ति या समूह की कोई विशेष चिन्ता करते नहीं मालूम होते। इतना होने पर भी मानना होता है वे परम दयालु हैं। उनकी दयालुता किसी विशेष वस्तु या प्राणी के अच्छा लगने न लगने पर निर्भर होकर नहीं रहती। वह इतनी मर्मगत, इतनी व्याप्त और इतनी वृहत् है कि उसका कार्य-परिणमन हम छोटी बुद्धि वालों को निरकुश जँचता है। उसी सबके पिता सिरजनहार के अनुरूप सर्जन का अधिकार रखने वाले कलाकार को रहना पड़ता है। वह रचना में अत्यन्त निर्मम होगा, किसी के प्रति उसमें विशेष ममता-भाव है, ऐसा वह नहीं दिखला सकेगा। विद्वान् पर मौत आयेगी तो उसे स्वीकार लेगा; शठ समृद्धिवान् बनता होगा तो उसे बनने देगा। फिर भी सहानुभूति और प्रेम से उसका हृदय भरा होना ही चाहिए। वह सहानुभूति या स्नेह इतना न हो कि छलकता फिरे।

संसार में प्रकट दीखने वाली निरंकुशता के मार्ग से एक वृहद् सत्य की लीला सम्पन्न हो रही है। हम नहीं जानते, इसलिए रोते-झींकते हैं। हम जिन छोटी-मोटी बातों को सिद्धान्त बनाकर काम

चलाते हैं उनकी ज्यों-की-त्यों रक्षा जब हमें होती नहीं दीखती तब हम दुःखी होते और अस्थिर होते हैं। इस तरह अपने अहं-ज्ञान को बीच में डालकर हम, जिस परमात्मा का विश्वास हमारे लिए सहज होना चाहिए था, उसी को अपने लिए दुष्प्राप्य और दुरधिगम्य बना लेते हैं। सबमें निवास करती हुई उसकी दयालुता हम नहीं देख पाते, इसलिए कहते हैं कि वह है नहीं, है तो दयालु नहीं है, मन-मौजी और लीलामय है। हमारा तर्क यह होता है कि 'हम भले-मानस हैं फिर भी गरीब हैं; इसलिए ईश्वर नहीं है, है तो ठीक नहीं है।' इसी तरह कलाकार की वृत्ति में किसी अन्तरतर सत्य को पाने और सम्पन्न करने की निष्ठा रहती है, दुनिया की बनाई धारणाओं की रक्षा करने की चिन्ता उसे नहीं होती। सदाचार के और अन्य भाँति के अपने नियम-क़ानून बनाकर जीती रहने वाली दुनिया अपनी सब धारणाओं का समर्थन वहाँ पाये ही, ऐसा नहीं होने पाता। ऊपर के तर्क से चलने वाली दुनिया की तुष्टि के लिए और उसके अहं के समर्थन के लिए कलाकार नहीं लिखता। इसी से कहा गया : आर्ट फॉर आर्ट्‌स सेक—अर्थात्, कला का हेतु स्वयं कला है। किंतु इसका ही सम्पूर्ण परिष्कृत रूप है, आर्ट फ़ॉर गॉड्स सेक; और इसका अभिप्राय है कि कला अहंवादी, बुद्धिवादी दुनिया को खुश करने या रखने की खातिर नहीं होती; वह परमेश्वर, अर्थात् सत्य की प्रतिष्ठा, के लिए होती है।

प्रेमचन्दजी में उक्त प्रकार की निरपेक्षता पूरे तौर पर नहीं आई है। वे पाठक की अलग से चिंता करते हुए चलते हैं और अपनी किसी बात से सहसा दुनिया को दर्द या चोट दे रहने के विचार से बचते हैं। उन्होंने कोशिश करके जिसे सुन्दर और शिवरूप समझा है, लोगों की वर्तमान स्थिति को किसी विशेष गड़बड़ में न डालने की चिन्ता रखते हुए, वह उसी को लिखते हैं। उनमें पात्र अशरीरी नहीं होते, सूक्ष्म-शरीरी भी नहीं होते, वे अतर्क्य नहीं हो पाते। वे जो कुछ भी होते हैं, सामान्य साधारण बुद्धि के मार्ग से

ही होते हैं। असाधारणता उनमें यदि प्रेमचन्द कहीं कुछ रखते भी हैं तो मानो साधारणता के मार्ग से ही उसे प्राप्त और गम्य बना लेते हैं। पाठक के मन में प्रेमचन्दजी के पात्रों से एक प्रकार का संतोष होता है; कोई गहरी बेचैनी नहीं जाग उठती। कोई गहरा खिंचाव जो मित्रता से आगे हो, एक गंभीर तृप्ति जो संतोष से गहरी हो, नहीं होती। प्रेमचन्दजी पाठक का मन रख लेते है, अपना ही मन पाठक के सामने रख दें, यह नहीं करते।

मैं फिर भी प्रेमचन्दजी को हिन्दी का नहीं, संसार का लेखक मानता हूँ। बहुत जल्दी संसार भी यह मान लेगा, चाहे फिर अपने शीर्ष पर न भी ले।

सामयिकता को लाँघ कर, मानो सामयिकता का आधार थाम गहरे उतर कर, जो कृति जितनी ही सत्य के अनुरूप होकर चलती है, वह उतने ही अंश में सर्वकालीन और सर्वदेशीय होती है। वह उतने ही अंश में अनायास काल को चुनौती देती हुई चिरजीवी और देश और भाषा की परिधियों को पीछे छोड़ती हुई विश्वव्यापी हो जाती है।

सत् है एक, अर्थात् सत्य है ऐक्य। संपूर्ण सत्ता को सचेतन एकमय देखो, वही है परमात्मा। इस सनातन ऐक्य को पाने की चेष्टा का नाम है : प्रेम। पर वह प्रेम सहज सम्पन्न नहीं होता। यह जो चारों ओर लुभाती हुई, भरमाती हुई, भिन्नता फैली है,—उस सब लोभ और भ्रम और माया के समुद्र में आँख-कान मूँद-कर गहरी डुबकी लगा कर पैठने से वह प्रेम कुछ-कुछ दिखाई पड़ सकता है। इसके लिए गहरी साधना की आवश्यकता है। परन्तु इस ऐक्य को पाने की भूख भी प्राणी में कम गहरी नहीं है। पर बहुत-कुछ उसकी तृप्ति में आड़े आता है और वह भूख बहुत तरफ़ से परिमित, संकुचित रहती है। और तो क्या, यह शरीर ही रुका-वट बनकर सामना करता है। यह हमको सबसे एकाकार तो होने दे सकता ही नहीं। फिर भी, इसकी सहायता से भी, हम आगे

बढ़ते हैं। स्त्री, माँ, भाई, बहिन, पिता आदि नातों द्वारा, जो इस शरीर के कारण बन जाते हैं, हम अपने प्रेम का विस्तार साधते हैं। वह प्रेम नाना स्थानों पर नाना रूपों में प्रकट होता है। वह प्रेम तत्काल को पारकर जितना चिरस्थायी और शरीर के प्रतिबन्ध को लाँघकर जितना अखिलव्यापी और सूक्ष्मजीवी होता है, और इस कारण तात्क्षणिक स्थूल तृप्ति में न जीकर वह जितना उत्सर्ग-जीवी होता है, उतना ही वह सत्य के अनुरूप अर्थात् स्वस्थ, गंभीर और आनन्दमय होता है। लेकिन काल और प्रदेश की रेखाओं से आकार पाकर ही तो जीव की जीवन-यात्रा चलती है, इसलिए उसका प्रेम सर्वथा निर्विकार सत्यानुरूपी नहीं हो पाता। इस तरह व्यक्ति के जीवन में सदा ही द्वन्द्व चलता है।

इस दृष्टि से देखा जाय तो कलुषित—कुत्सित प्रेम कुछ नहीं होता। विस्तृत ऐक्य के जिस तल तक मनुष्य उठ आया है उस तल से नीचे की चेष्टाएँ जब किसी में देखता है तो उसे कुत्सित आदि कहने लगता है।

तो, नानारूपिणी माया जब व्यक्ति को अन्य सबके प्रति एक प्रकार के विरोध से उकसा कर उसे अहं-भाव में रूढ़ रखने का आयोजन करती है, तब उसके भीतर का गूढ़ सच्चिदानन्द इस आयोजन को तोड़-फोड़कर स्वयं प्रतिष्ठित होने को सतत उत्सुक रहता है। यह द्वन्द्वावस्था ही जीवन की चेष्टा का और उपन्यास का मूल है। यही साहित्य का क्षेत्र है।

प्रेमचन्दजी इस द्वन्द्वावस्था को सूक्ष्म नहीं तो सरल दृष्टि और सहानुभूति के साथ चित्रित करते हैं। फिर इस द्वन्द्व में वह जिस निर्मल प्रेमभाव की प्रतिष्ठा करते है, वह देहातीत होता है—वह बीतते हुए क्षण के साथ मिटता नहीं। वह सेवामय प्रेम दुनिया-दारी की, ग़लतफ़हमियों की, अज्ञानता की, विफलता की, हीनता की कितनी ही कठिनाइयों के साथ लड़ता-झगड़ता हुआ भी अक्षुण्ण और उत्सर्ग-तत्पर रहता और रह सकता है। इस आत्मयुद्ध, धर्म-

युद्ध, का चित्र प्रेमचन्दजी सजीव बना पाते हैं। वही सजीव प्रेम, अर्थात् सत्य, जो स्वयं टिकाऊ है, उनकी कृति को भी चलते समय के साथ मरने नहीं देगा। मैं कहता हूँ कि प्रेमचन्दजी ने अपनी कृति में जो चिरस्थायी और व्यथाशील प्रेम का बीज रख दिया है, वह निरा सामयिक नहीं है, उसमें स्थायित्व है।

सामयिकता से प्राण खींचकर कइयों ने रचनाएँ की है जो रंगीन होकर सामने आ गई हैं। पर अगर आज वह हाथों-हाथ बिकती हैं तो हमने देखा है कल वे मर भी जाती हैं। जो रचना शाश्वत सत्य के श्वास से जितनी अनुप्राणित होगी, वह उतनी ही शाश्वत और अमर होगी। माया में से रस खींचकर, देश और काल के प्रतिक्षण और प्रतिपग बदलते जाते हुए मतों और वासनाओं को आधार बनाकर, सामयिकता की लहर पर नाचती हुई जो कृति हमें लुभाने आती है, वह आज हमें लुभा ले सही, पर कल हमें ही उसकी याद भूल जायगी, इसका हम विश्वास रखें।

प्रेमचन्दजी की कृति सामयिकता की परिधि को लाँघकर और हिन्दी भाषा की परिधि को लाँघकर किसी न किसी हद तक अनागत व्याप्ति की ओर बढ़ेगी, निस्संदेह उसमें ऐसा बीज है।



## चिट्ठी-पत्री

### [एक]

पहाड़ी धीरज, दिल्ली
२० फरवरी, १९३०

बाबूजी,

आपका पत्र मिला। वह कूचा पातीराम वाला भी बस एक डिलीवरी-देर से मुझे मिल गया। कहानी मैंने १४ को शुरू की थी, पर ख़तम अब भी नहीं हुई। शुरू करने के बाद ही मैं तो उलझन में पड़ गया। इधर आपके उलाहने के बाद भी देर लगाना पाप जान पड़ा। ये दो कहानियाँ भेज रहा हूँ। नाथूरामजी प्रेमी (बम्बई) से वापस मँगा ली है। 'दिल्ली में' आपके लिए और 'फोटोग्राफी' 'माधुरी' के लिए। इसी से अभी तो संतोष मान लें, ऐसी प्रार्थना है। इच्छा तो थी, कोई अपूर्व चीज भेजूं; पर इच्छा पूरी न हुई। ख़ैर, आगे देखूंगा। यह भी, अगरचे पूरे मन की नहीं है फिर भी, उम्मीद है बुरी नहीं है। अंतिम (वाला) पैराग्राफ़ यदि आप सहमत हों तो काट दीजिए। बिल्कुल व्यर्थ है। वास्तव में जोड़ा भी बाद में गया है। आप यदि ख़ास तौर पर उसे रखना चाहें तो बात दूसरी, नहीं तो उड़ा ही दें। उसमें ऐसा लगता है जैसे लेखक जल-भुन रहा है। लेखक की यह 'मैंण्टेलिटी' हठात् क्यों प्रकट हो?

'फोटोग्राफी' मेरी पहली कहानी है। तो भी 'माधुरी' के लिए काफ़ी से ज्यादा ही अच्छी है, ऐसा विश्वास है। न भी पसंद आये तो खेद न होगा।

'मेरी मेग्डलीन' की आपने सिफ़ारिश ही की। मुझे भी ऐसी ही आशा थी। निर्णय का कब तक पता चलेगा?

क्या आप सम्मेलन में आयेंगे ? और क्या मुझे वहाँ जाने की सलाह देंगे ? परिचय का लाभ ही यदि लाभ समझा जाय तो बात दूसरी, नहीं तो सम्मेलन में मेरे लिए क्या है ? उन (सम्मेलनी) लोगों में से किसी के दर्शन की उत्कट चाह हो, सो भी बात नहीं है। सलाह दें।

आपका उपन्यास कैसा चल रहा है ? मुझे भी बहुत और बराबर लिखने का मन्तर बताइए न ! जब से आया हूँ, क्या कहूँ, एक कहानी भी न की। शुरू ही न हुई—तबीअत नहीं हाजिर हुई। कोई इलाज अवश्य बताइए।

विशेष मेरे योग्य सेवा लिखिए।

आपका ही
जैनेन्द्र

[२]

सरस्वती प्रेस
२५ नवम्बर, १६३०

प्रिय मित्रवर,

वन्दे। पत्र मिला। सच्चा आनन्द हुआ। 'परख' मैंने पढ़ लिया था और पढ़कर मुग्ध हो गया था। इसकी आलोचना दिसंबर के 'हंस' में कर रहा हूँ जो विशेषांक होगा। 'परख' के चारों चित्र—सत्य, कट्टो, बिहारी और गरिमा—खूब हुए है। सत्य का गंभीर, मानसिक संग्राम। बिहारी का उससे भी पवित्र किन्तु सरल और विनोदमय लगा। कट्टो तो देवी है। आपकी शैली और चरित्र-प्रदर्शन का ढंग मुझे बहुत पसंद आया। मैंने सरस्वती वाली आलोचना नहीं देखी, लेकिन आपके उपन्यास की तारीफ़ तो उन्हें करना ही चाहिए थी। मैं ऐसी रचना पर आपको बधाई देता हूँ।

अन्य प्रकाशकों की स्थिति इस समय अच्छी नहीं है। मौलिक उपन्यास तो कई अच्छे निकले है। प्रसादजी का 'कंकाल', 'उग्र'



सर्वश्री प्रेमचन्द, ऋषभचरण जैन, जैनेन्द्र कुमार, सन् १९३३

जी का 'शराबी', वृंदावनलाल वर्मा का 'गढ़कुंडार'। 'गढ़कुंडार' तो रोमांस है पर 'कंकाल' बहुत ही सुन्दर है। लेकिन मौलिक उप-उपन्यासों को छोड़कर अनुवादों का बाजार ठंडा पड़ा है। 'मंगलसूत्र' खुद अपने प्रेस में छपवाने का इरादा कर रहा हूँ। आजकल मेरा 'ग़बन' छप रहा है, वह निकल जाय तो इसे शुरू करूँ।

'हंस' के छः अंक निकल चुके। सितंबर और अक्टूबर में प्रेस और पत्रिका जमानत माँगे जाने के कारण बन्द पड़े रहे। प्रेस वे आर्डीनेंस उठ जाने पर फिर निकले हैं।

मेरी पत्नीजी पिकेटिंग के जुर्म में दो महीने की सजा पा गईं। कल फ़ैसला हुआ है। इधर पन्द्रह दिन से इसी में परेशान रहा। मैं जाने का इरादा ही कर रहा था, पर उन्होंने खुद जाकर मेरा रास्ता बंद कर दिया।

और क्या लिखूँ? मुझे यह जानकर हर्ष हुआ कि आप गुजरात में स्वस्थ और प्रसन्न हैं। हम लोग भी अच्छी तरह हैं।

एक बार फिर 'परख' के लिए बधाई लीजिए। हिन्दी-उपन्यास अब चेतेगा, इसमें सन्देह नहीं। एक साल के अन्दर 'कंकाल', 'परख', 'गढ़कुंडार', 'शराबी'-जैसी पुस्तकें निकल चुकीं, यह भविष्य के लिए शुभ लक्षण है।

न जाने आप से कब मुलाक़ात होगी! मालूम होता है, युग बीत गया।

भवदीय
धनपतराय

[३]

स्पेशल जेल, गुजरात (पंजाब)
४ दिसम्बर, १९३०

बाबूजी,

आपका खत समय पर मिल गया था। मैंने सोचा विशेषांक निकलने में अवकाश हो, एक कहानी लिख

साथ ही पत्र का जवाब दे दूंगा। लेकिन यहां की धूमधाम में कहानी तो लिखी न जा सकी और वह वक्त आ गया कि खत के जवाब को और टालना धृष्टता हो जाती। इससे इतनी देर बाद भी, खाली खत ही भेज रहा हूँ। क्षमा करें!

क्या विशेषांक निकल गया? एक (मेरी) प्रति शेख मुहम्मद अली साहब, मिल-ऑनर, गुजरात के पते पर भिजवा दें। मेरा नाम न लिखें। वह मुझे यहां पहुँच जायगी। जेल के पते पर भेजे गये अखबार नहीं मिलने दिये जाते। कृपा कर ध्यान रखकर जरूरी सूचना बनारस दे दें।

क्या आपकी पत्नी के जेल जाने पर धन्यवाद दूं? यह इसलिए भी धन्यवाद का विषय हो सकता है कि आपकी इस तरह जेल आने की राह और आवश्यकता रुक गयी। कितने पतियों ने पत्नियों को रोक रखा है; लेकिन वे पति धन्य है जिनकी पत्नियाँ आगे बढ़कर जेल में पहुँच गयी और उनको रुकने को लाचार कर गयी।

'कंकाल' की अर्द्धप्रकाशित प्रति मैंने देखी थी। प्रसादजी की कृति है, बुरी कैसे होती? 'उग्र' जी के 'शराबी' का नमूना 'मतवाला' के पृष्ठों में देखा याद पड़ता है। 'गढ़कुंडार' बिल्कुल ही नया नाम और नया काम मालूम होता है। मैं नहीं जानता, मैं यहाँ किसी से कोई चीज मँगा सकता हूँ। हाँ, 'शराबी' और 'गढ़-कुंडार' पढ़ना जरूर चाहूँगा। आपके पास काहे को कोई प्रति होगी? अगर 'हंस' के लिए प्राप्त हुई दो प्रतियों में से एक यहाँ (अर्थात् ऊपर दिये पते पर) भेजी जा सके तो मैं आलोचना 'हंस' में भेज दूंगा।

ऋषभचरण का खत मिला कि आप 'परख' को प्रसाद-स्कूल के अधिक निकट समझते है। आपने लिखा है कि आपको वह पसद आयी है और आप समालोचना 'हंस' के इसी अंक में दे रहे हैं। 'हंस' मिला तो आलोचना में देखूँगा ही। पर 'परख' में आपके

अनुसार कहाँ क्या अधिक और कहाँ क्या कम होना चाहिए था, यह मैं आपसे जाने बिना संतुष्ट न हूँगा। परीक्षक के ढंग से मैं उसे आपको सौंपना चाहता हूँ; अंतर केवल इतना ही कि परीक्षार्थी परीक्षक के नम्बर देने के ढंग को भी समझना चाहता है। ऋषभचरण ने जो स्कूल की बात लिखी, उसका भी खुलासा मैं जानना चाहूँगा।

पता चला है कि अवध उपाध्यायजी की आलोचना देवीदत्तजी ने 'सरस्वती' में नहीं छापी। सच बात तो यह है कि वह थी भी इस लायक नहीं। लेकिन आलोचना उन्हें पसन्द नहीं आयी, इतना ही होता तो अचरज की बात न थी। सुनते हैं किताब उन्हें और भी नापसन्द है। एक और मित्र के सम्बन्ध में मालूम हुआ है कि उन्हें 'परख' मेरी प्रतिष्ठा के अनुकूल नहीं जँची; गोया कि लिखने से पहले ही मेरी लेखनी की प्रतिष्ठा बन गयी थी। इन सब ऊटपटाँग सम्मतियों का क्या बनाया जाय! और मैं समझता हूँ कि अगर लोग आपको और प्रसादजी को मंगलाप्रसाद पारितोषिक नहीं देते और फिर भी योग्य व्यक्ति को ही देना चाहते है तो वह मुझे ही दे सकते है। पारितोषिक का सम्मान इसी में है।

तो 'मेरी मेग्डलीन' आप छापेंगे? यह ठीक है। 'ग़बन' कब तक खतम होगा? कितनी मोटी चीज है? कोई 'रंगभूमि' के टक्कर की दूसरी चीज़ भी लिखिए न? आप और क्या लिख रहे हैं? जाने कौन कहता था कि एकेडमी के लिए 'गाल्सवर्दी' का अनुवाद करना आपने शुरू किया है। क्या यह ठीक है? मुझसे आप पूछें, और नाराज न हों तो मैं कहूँगा कि गाल्सवर्दी के अनुवादक तो बहुतेरे निकल आयेंगे, प्रेमचन्द इस काम को करते हैं तो हिन्दी का दुर्भाग्य है! गाल्सवर्दी की चीज़ों को मैंने दिल्ली-जेल में चख देखा था, विलायतीपन और विलायती भाषा के अजीबपन के आकर्षण को दूर रखने के बाद क्या मैं ज़रा देर के लिए भी गाल्सवर्दी को प्रेमचन्द से ऊँचा मान सकता हूँ? आप कहानियाँ लिखें,

रंगभूमियाँ लिख, पर मेरा निवेदन है कि गाल्सवर्दी के अनुवाद में फँसकर प्रेमचन्द से वंचित रखने का अनुपकार हिन्दी-साहित्य पर न करें।

'माधुरी' वालों ने मेरा पुरस्कार घर भेज ही दिया होगा। 'माधुरी' में 'परख' की समालोचना निकली या नहीं ? 'माधुरी' की भी मेरी प्रति शेख मुहम्मद अली के पते पर भेजने को कह दें तो कृपा हो।

आपसे मिलने को कैसा जी चाहता है ! सन्देह साक्षात् और वार्तालाप नहीं होता, तब तक पत्र से ही सही।

मैं यहाँ सर्वथा कुशल और आनन्द से हूँ। आपकी बधाइयों पर प्रसन्न और कृतज्ञ हूँ। शायद आप इस बात पर एक और बधाई भेज दें कि अभी कुछ दिन हुए, परमात्मा ने मुझे एक पुत्र का पिता बना दिया है।

आपका
जैनेन्द्रकुमार

[४]

नवलकिशोर प्रस,
प्रकाशन-विभाग,
लखनऊ
१७ दिसम्बर, १९३०

प्रिय जैनेन्द्रजी,

वन्दे ! पत्र मिला। वाह ! आपने कहानी लिख दी होती तो क्या पूछना। मैंने तो इस वजह से नहीं कहा था कि आपको कष्ट पर कष्ट क्या दूँ। अभी तक समय है, हालाँकि छपाई शुरू हो गयी है। पर आपकी कहानी मिल जाती तो आखिर वक़्त भी दे देता। क्या अब भी मुश्किल है ?

'परख' की आलोचना मैं 'माधुरी' या 'हंस' में करूँगा। मेरे पास दो प्रतियों में से एक भी नहीं बची। एक तो जेल भेज ही दी

थी, दूसरी एक महिला ले गयीं और अभी तक लौटा रही हैं। इसलिए उसका असर जो दिल पर पड़ा था वही लिखूंगा। 'गढ़-कुंडार' तो नई चीज है, मगर मेरा मन उसके पढ़ने में न लगा। दो-एक चरित्रों का चित्रण उसमें अच्छा हुआ है। उसकी आलोचना भी करूँगा।

'ग़बन' अभी तैयार नहीं हुआ। तीन सौ पृष्ठ छप चुके हैं। अभी एक सौ पृष्ठ और होंगे। यह एक सामाजिक घटना है। मैं पुराना हो गया हूँ और पुरानी शैली निभाये जाता हूँ। कथा को बीच में शुरू करना या इस तरह शुरू करना, कि उसमें ड्रामा का चमत्कार पैदा हो जाये, मेरे लिए मुश्किल है। पुरस्कारों का विचार करना मैंने छोड़ दिया। अगर मिल जाय तो ले लूंगा, पर इस तरह जिस तरह पड़ा हुआ धन मिल जाय। आप या प्रसादजी पा जायें तो मुझे समान हर्ष होगा। आपको ज्यादा जरूरत है इसलिए ज्यादा खुश हूँगा।

पुत्र मुबारक! ईश्वर चिरायु करे। या यों कहूँ, चिरायु हो। मैं तो पुराने खयाल का आदमी हूँ। दो पुत्रों तक तो बधाई दूंगा। इसके बाद जरा सोचूंगा।

'हंस' और 'माधुरी' दोनों ही यथास्थान भेज दी जाएँगी। 'शराबी' और 'गढ़कुंडार' दोनों ही की एक-एक प्रति मिली थी। वे दोनों भी मैंने पढ़कर जेल भेज दीं। अब तो उनके आने पर कितावें वापस होंगी। आखिर आप कब तक आवेंगे? 'माधुरी' में दो में से एक भी आलोचना के लिए नहीं आयी।

अब आपके उस प्रश्न का जवाब कि 'परख' को मैं प्रसाद-स्कूल के निकट क्यों समझता हूँ। मैं तो कोई स्कूल नहीं मानता; आपने ही एक बार 'प्रसाद स्कूल', 'प्रेमचन्द स्कूल' की चर्चा की थी। शैली में ज़रूर कुछ अन्तर है, मगर वह अन्तर कहाँ है, यह मेरी समझ में खुद नहीं आता। आपकी शैली में स्फूर्ति—सजीवता—कहीं अधिक है। चुटकियाँ, चुलबुलापन कहीं अधिक है। प्रसादजी

के यहाँ गम्भीरता और कवित्व अधिक है। Realist हम में से कोई भी नहीं है। हममें से कोई भी जीवन को उसके यथार्थ रूप में नहीं दिखाता, बल्कि उसके वांछित रूप में ही दिखाता है। मैं नग्न यथार्थवाद का प्रेमी भी नहीं हूँ। आपसे मिलने पर 'परख' के विषय में बातें होंगी—तब तक ग़बन भी तैयार हो जायगी।

आशा है, आप प्रसन्न होंगे।

भवदीय।
धनपतराय

P. S. अगर हो सका तो मैं 'शराबी' और 'गढ़कुंडार' और 'कंकाल' तीनों ही किसी तरह मँगवाकर भेजूंगा। समालोचना अवश्य कीजियेगा, 'हंस' के लिए।

[५]

स्पेशल जेल, गुजरात (पंजाब)
१७ दिसम्बर, १६३०

बाबूजी,

बहुत दिन हुए, यहाँ से आपको अमीनुद्दौला पार्क के पते पर एक खत डाला था। मालूम नहीं, आपको वह मिला भी या नहीं। आपका खत न पाने से जान पड़ता है, नहीं मिला।

'परख' हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर ने ही छापी है। आपको अवश्य मिल गयी होगी। वह आपको कैसी लगी? आपकी खुली सम्मति सुनने की बड़ी इच्छा है। नाथूरामजी प्रेमी ने उस पर अवध उपाध्यायजी की विस्तृत समालोचना की एक प्रति मेरे पास भेजी है। वह उपाध्यायजी ने सरस्वती में भेजी थी। मुझे अख़बार तो मिल पाते नहीं, इससे मालूम नही रहता, कहाँ क्या निकलता है। क्या आपने भी उसके सम्बन्ध में 'हंस' या 'माधुरी' में कुछ लिखा है? उपाध्यायजी ने तो किताब की बेहद तारीफ़ कर दी है। आप

जानते हैं मुझे उनकी परख पर बहुत भरोसा नहीं है। विज्ञान की तराज़ू पर तोल कर साहित्य पर जो निर्णय दिया जाता है, उसके मोह में मैं नहीं पड़ना चाहता, लेकिन आपकी और दो-एक सज्जनों की अच्छी सम्मति मुझे चाहिए ही। आपकी और उनकी निगाहों में पास समझा गया तो यही मेरे लिए सब-कुछ है। शेष से तारीफ़ पाने की इच्छा या चिन्ता जैसे मुझे बिल्कुल भी नहीं है। आपको मैं 'मेरी मेग्डलीन' दे आया था। नौ-दस महीने हुए होंगे। उसके प्रकाशित होने का अब क्या हाल है? जैसे और जहाँ से उचित समझें, छपवा दें और पैसा घर भिजवा दें। मैं जेल में हूँ, घर पर हर ताँबे के पैसे की ज़रूरत है। इस सम्बन्ध में मैं यह भी आपकी मार्फ़त 'माधुरी' के व्यवस्थापकजी को याद दिलवाना चाहता हूँ कि शायद अप्रैल (या आस-पास के) महीने की 'माधुरी' में प्रकाशित कहानी ('दिल्ली में') का पुरस्कार मुझे नहीं मिला है। वह कृपा कर भेज दिया जाना चाहिए। थोड़ा कष्ट उठाकर यह काम आप करा सकेंगे तो बड़ी कृपा होगी और 'मेरी मेग्डलीन' का भी ध्यान रखेंगे तो आभार होगा।

आपने इस बीच क्या लिखा है? नई छपी चीज़ों की एक-एक प्रति अवश्य भिजवा दीजिए। जेल में किताबों की क़ीमत और ज़रूरत और चाह कितनी रहती है, यह हमीं जान सकते हैं।

और आप कैसे है, यह अवश्य लिखें। यहाँ दो-एक आपके ज़बर्दस्त मुरीद है। जब उन्हें पता चला कि मैं आपसे राइटिंग टर्म्स पर होने का सौभाग्य रखता हूँ, तो उन्होंने मुझे शतशः अनुरोधपूर्वक आपको उनकी Respects लिख भेजने को कहा। वे आपकी कुशलता सुनने के बड़े आकांक्षी है। मैं उन्हें उन आठ-दस घंटों का हाल सुना चुका हूँ जो मुझे अब तक आपके साथ बिताने के लिए मिले है। उनकी याद मेरे भीतर बसी है। बड़े मजे की वह याद है। लेकिन वह मैं आपको नहीं सुनाऊँगा।

आशा है, आप प्रसन्न और स्वस्थ होंगे और पत्र देंगे।

मैं यहां इतनी अच्छी तरह हूं कि क्या कहूं। खाना बहुत अच्छा मिलता है, जेल के अन्दर घूमने को और खेलने को खूब मिलता है। बस, अखबार नहीं मिलते, यही जरा कमी है। सो यह भी कुछ नहीं, यदि नई-नई किताबें मिलती रहें।

विशेष नमस्कार और आदर के साथ,

आपका
जैनेन्द्रकुमार

[६]

स्पेशल जेल, गुजरात
७ जनवरी, १९३१

श्रद्धेय बाबूजी,

आपका पत्र समय पर मिल गया था। उत्तर आज इसलिए दे रहा हूँ कि जनवरी का पहला हफ़्ता खतम हो जाता है और 'हंस' के लिए कहानी भेजने के ख़याल को पास रखने की गुंजाइश भी बिलकुल खत्म हो जाती है। बात तो असल में यह है कि कहानियां हो गई हैं पर भेजी नहीं। प्रेस-आर्डिनेन्स की खबर पाते ही डर हुआ कि 'हंस' का यह अंक भी निकल गया तो आगे नहीं निकलने दिया जायगा। और क्या मालूम विशेषांक भी निकल पाये या नहीं। फिर संभावना थी कि उन कहानियों को जल्दी ही हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर भेजना पड़ जाय। वह संग्रह छापते हैं और कुछ नयी अप्रकाशित कहानियां चाहते हैं। बात जनवरी तक संग्रह के निकल जाने की थी। आपको कहानी भेजी गई और अखबार बन्द हो गया या विशेषांक में उसके निकलने की संभावना न रही तो इस तरह उसके फिर जल्दी बम्बई जाने में गड़बड़ पड़ जाती। इस तरह जो चार कहानियां इस बीच लिख डाली गयी हैं, मेरे पास हैं। पुरानी प्रकाशित कहानियों को उनसे (नाथूरामजी प्रेमी) पाने की प्रतीक्षा कर रहा हूँ ताकि उनको एक बार फिर देखकर उनके साथ ही इन

नयी को भी रवाना कर दूँ। कृपा कर लिखिये कि आर्डिनेन्स की कृपा आपके प्रेस और पत्र पर तो नहीं हो गई? पत्र निकलता हो तो कृपाकर मेरी भूल को क्षमा कर दीजिए। पत्र निकले तो, अगर पहले लिखे पते पर न भेजा गया हो तो जेल के पते पर ही भिजवा दीजिएगा। 'माधुरी' भी। 'माधुरी' की उस कहानी के मेरे पुरस्कार के बारे में क्या हुआ, सो आपने नहीं लिखा था। 'माधुरी' के नाम पर वह बात भी याद आ गयी है तो आपको भी याद दिला देता हूँ।

'गढ़कुंडार' और 'शराबी' अगर आपको प्राप्त हो गये हैं तो मैं देखना चाहूँगा। समालोचना, जहाँ लिखेंगे, भेज दूंगा।

'ग़बन' तैयार हो गया? इसके बाद ही 'मेरी मैग्डलीन' प्रेस में जायगा न? तैयार हो गया हो तो पिछली किताबों के साथ 'ग़बन' की एक प्रति भी भेजिएगा।

मार्च के अन्त तक मैं छूटूंगा। लिखित नहीं तो सेवा में उपस्थित होकर मौखिक ही आपसे अपनी रचना के सम्बन्ध में आदेश और आलोचना प्राप्त करूँगा।

लेकिन इतना जरूर लिखिए कि आपकी राय में 'चुलबुलाहट' कम होनी चाहिए न? शायद मेरी कृति में यह पर्याप्त से अधिक मात्रा में होती है।

मैंने अभी ठीक पारखी और आलोचक-दृष्टि से साहित्य को जाँचना और जमाना नहीं सीखा। श्रेणी और 'स्कूल-विभाजन' का काम मैं अपने लिए मनचाहे जैसा कर भी सकूं, दूसरे के लिए और छपने के लिए नहीं कर सकता, लेकिन 'प्रसाद-स्कूल' शब्द काशी में सुन पड़ा था। स्वभावतः दूसरा स्कूल आपका ही होगा। खैर, जो हो। मैं तो चाहता हूँ, यह काम सब अपने लिए कर लिया करें।

मैं बिल्कुल प्रसन्न और स्वस्थ हूँ।

आपका
जैनेन्द्रकुमार

[७]

सरस्वती प्रेस,
१२ जनवरी, १९३१

प्रिय जैनेन्द्रजी,

कल पत्र पाकर बड़ा आनन्द हुआ। आपको भ्रम हुआ। आर्डिनेन्स तो फिर जारी हुआ लेकिन अभी मुझसे जमानत नहीं माँगी गयी, इसलिए 'हंस' का विशेषांक छप रहा है। आप यदि अपनी कहानी भेज दें तो तुरन्त छपवाऊँ और आपका लाखों यश मानूं। फिर तो पत्रिका सज उठे। सुदर्शनजी ने कहानी भेज दी है। राजेश्वरी ने भी भेजी है। कौशिकजी आजकल इतना लिख रहे हैं, कि मैंने उन्हें कष्ट देना व्यर्थ समझा। वह बहाना करके टाल जाते। आपकी कहानी आ जाय तो क्या पूछना!

हमारे प्रोप्राइटर बाबू विष्णुनारायण भार्गव का मद्रास में स्वर्गवास हो गया। घुड़दौड़ में गए, प्राणों की बाजी हार गए। अब देखना है कि यहाँ कैसे काम होता है, 'माधुरी' बंद होती है या चलती है, मुझे तो इसके चलने की आशा नहीं है।

'ग़बन' के तीन फ़ॉर्म और बाक़ी हैं। बेचैन हूँ कि कब छपें और कब आपके पास भेजूं। 'गढ़कुंडार' और 'शराबी' आज भेज रहा हूँ। मुझे तो 'गढ़कुंडार' कुछ (नहीं जँचा)। 'शराबी' अपने ढंग की बुरी चीज नहीं। आप इन दोनों की आलोचना कर सकें तो 'हंस' में छाप दूँगा।

हाँ, 'गबन' के बाद 'मैंगडलीन' छपेगी। तब तक मेरा दूसरा उपन्यास भी लिखा जा चुकेगा।

हाँ, पत्नीजी तो आ गईं, मगर शायद फिर जायँ। अभी उन्हें सन्तोष नहीं। सारा स्वराज्य एक बार ही ले लेंगी। किस्तों में नहीं चाहतीं।

मैंने 'परख' की आलोचना 'हंस' में कर दी है। 'माधुरी' का पुरस्कार तो भेजा जा चुका है। बहुत पहले ही। अब कुछ बाकी

नहीं।

और तो नई बात नहीं। आप बाहर आ जाएँ तो फिर बातें होंगी। उस थोड़ी देर की मुलाक़ात से तो प्यास और भी बढ़ गई थी।

आपका
धनपतराय

हाँ, उपन्यास हो या कहानी, उसमें चुलबुलाहट न हो तो बेचटनी-सा भोजन है। जरूर चाहिए। जराफ़त तो उपन्यास की जान है।

[८]

२० जनवरी, १९३१

बाबूजी,

पन्द्रह ता० को मैंने आपको कहानी भेजी थी। रजिस्ट्री से भेजता कैसे, इससे बैरंग भेजी ताकि पैसे वसूल करने की वजह से पोस्ट आफ़िस को उसे ठीक जगह पहुँचाने की चिन्ता रहे। वह आपको मिल गई न? वह लिखी तो चौदह को गयी थी लेकिन खत्म नहीं हुई थी। जब आपको भेजी, दोबारा देख भी न पाया। एक जगह एक शब्द सूझ नहीं रहा था इससे खाली छोड़ दिया गया था। मुझे पीछे उसका ख़याल आया। खैर। जहाँ-तहाँ की गलतियों को आपने सँभाल दिया होगा। 'हंस' कब तक आयेगा, लिखिए। आपकी किताबें अब तक नहीं मिलीं। शायद भेजने में भूल हो गयी, अब तक भेज नहीं पाये।

आपका
जैनेन्द्रकुमार

[६]

नवलकिशोर बुक-डिपो, लखनऊ
१८ फरवरी, १९३१

प्रिय जैनेन्द्र,

आपकी आलोचनाएँ मुझे पहले ही मिल गई थीं, पर जवाब की ऐसी कोई बात न थी। इससे विलम्ब से लिख रहा हूँ। सभी आलोचनाएँ 'हंस' में जा रही हैं। आपने 'गढ़कुडार' को पसन्द किया है। मैं तो पढ न सका था। कारण यह है कि उसमें आगे चलकर कुछ रस आता है और मैं आदि के दस-बीस पन्ने पढ़कर ही अधीर हो गया, आगे पढ़ने का धैर्य न रहा।

'हंस' अभी तक नही आया। शायद आज मिल जाय। इधर काशी में बुधवार से बहुत बड़ा दंगा हो रहा है, सभी कारोबार बंद हैं, प्रेस भी बंद है, यहाँ तक कि × × भी बंद है। शायद दो रोज में सामान्य स्थिति आ जाय।

इस बीच में निरालाजी की 'अप्सरा' भी प्रकाशित हो गई। यह उनका पहला उपन्यास है, मिलने पर भेजूंगा। आप कब तक बाहर आवेंगे ? एक बार हम लोगों का मिलना जरूरी है। मैं दिल्ली आ जाऊँगा। पूज्य बहनजी से भी जल्दी में कुछ बातें न हुईं।

'गबन' की एक प्रति भी शीघ्र ही भेजूंगा। इस पर जो कुछ लिखना हो, वह 'माधुरी' के लिए लिखिएगा। 'माधुरी' से अब मेरा सम्बन्ध नहीं रहा। मैं बुक-डिपो में आ गया। आ तो पहले ही गया था, अब पूर्ण रूप से आ गया। अप्रैल तक शायद यहाँ और रहूँगा, फिर काशी चला जाऊँगा और कहीं देहात में बैठकर कुछ लिखता-पढ़ता रहूँगा। 'हंस' तो आपके सिर डाल दूंगा। क्या बताऊँ, अभी एक हज़ार भी ग्राहक नहीं हैं। आप लिपट जाएँगे तो छः महीने में दो हज़ार छपेगा। उसके लिए प्रति मास एक गल्प लिखते जाइए और जो कुछ मिजाज में आवे, लिखिए।

'कल्याण' का कृष्णांक निकल रहा है। कुछ उसमें भी लिखिए। वह पैसे अच्छे देता है, हिन्दी में सबसे ज्यादा छपता है।

इधर उर्दू की उन्नति देखकर आश्चर्य हो रहा है। लाहौर से एक पत्रिका ने आठ सौ पचास पृष्ठों का विशेषांक निकाला है।

शेष कुशल है।

शुभेच्छु
धनपतराय

[१०]

स्पेशल जेल, गुजरात
२२ फरवरी, १६३१

बाबूजी,

आपका पत्र मिला। उससे एक ही रोज पहले एक कार्ड मैंने लिखा था। 'हंस' की और किताबों की प्रतीक्षा में हूँ। मैं स्वयं आपसे मिलने को भूखा हूँ। आप ही घर पर दिल्ली आ सकेंगे, इससे तो बढ़कर भाग्य ही क्या होगा! मैं अगले महीने की समाप्ति तक छूटूँगा। ठीक तिथि लिखना तो संभव नहीं। 'कल्याण' का विशेषांक कब निकलता है? मैं अवश्य उसके लिए लिखूँगा लेकिन जान पड़ता है अभी जल्दी नहीं है। आपकी सेवा और आज्ञा-पालन के लिए मैं तैयार हूँ ही। जब और जैसी आज्ञा होगी, 'हंस' के लिए लिखने का यत्न करूँगा। आपका फ़रवरी का अंक कब तक निकलेगा, क्योंकि उस कहानी की, हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर जो मेरा संग्रह निकाल रहे हैं, उसके लिए आवश्यकता है। क्या यह हो सकेगा कि उसकी प्रतिलिपि बम्बई पहुँच जाय?

और आप क्या नवलकिशोर प्रेस से सम्बन्ध तोड़ने का इरादा रखते हैं जो गाँव में बैठ जाने की बातें लिखते हैं? 'माधुरी' का क्या हाल है? विशेष सब कुशल है।

[१० अ]

लखनऊ
२६-२-१६३१

प्रिय जैनेन्द्रजी,

मैं थर-थर कांप रहा हूँ कि आप 'हंस' में पुस्तकों की आलोचना न पावेंगे तो मुझे क्या कहेंगे। मैंने आलोचना भेज दी थी। कह दिया था इसे अवश्य छापना। पर मैनेजर ने पहले तो कई लेख इधर-उधर के छाप डाले और पीछे से स्थान की कमी पड़ गई। मेरी एक कहानी जो राष्ट्रीय रंग में थी रह गई। आलोचनाएँ रह गई। आपकी कहानी रह गई। अब वह सब फरवरी के अंक में जा रही हैं। क्षमा कीजियेगा।

'ग़बन' छप गया है। बाइंडिंग होते ही पहुँचेगा। उस पर मैं आपकी दोस्ताना राय चाहूँगा।

'हंस' कैसा रहा?

इस तरफ़ तो और कोई पुस्तक नहीं आई। कल्याण के लिए यदि आप बाहर आकर भी लिखेंगे तो विलम्ब न होगा। १५००० छपता है। मैं उसकी लेख-सूची भेज रहा हूँ। विषय चुन लीजिए।

शेष कुशल।

भवदीय
धनपतराय

[११]

अजमेर कैम्प कांग्रेस, कराँची
२३ मार्च, १६३१

श्रद्धेय,

आपका पत्र दिल्ली मिला था। 'गबन' भी मिल गया था, पढ़ भी न पाया कि ऋषभचरण उठा ले गया। अब दिल्ली जाकर पढ़ूँगा और अपनी सम्मति लिखूँगा। सम्मति अच्छी के बजाय और कुछ

तो होने से रही। कुछ पृष्ठ न पढ़ लेता, इतना तो तब भी कह सकता था। यहाँ कल आया, पहली या दूसरी को बम्बई जाऊँगा। इस पत्र का उत्तर जो आप लिखें, बम्बई प्रेमीजी के पते पर दें। 'हंस' का फरवरी का अंक भी वहीं भिजवा दें। आपने 'कंकाल' और 'शराबी' का जिक्र तो किया, भेजा नहीं। मिल जाय तो उन्हें बम्बई भिजवा सकते हैं, रास्ता काटने को कुछ सामान मिलेगा, क्योंकि साथ में मेरे कोई किताब नहीं है।

विशेष कुशल है।

यहाँ चहल-पहल है। नौजवानों ने मौक़ा देखा है, उठ रहे हैं और गांधीजी को बैठा देना चाहते हैं। यह जानते नहीं कि गांधी मरकर ही बैठेगा। पढ़े-लिखे अहम्मन्य नौजवानों की बात थोड़ा-बहुत तमाशा अवश्य दिखायेगी। देखूं, क्या होता है। विशेष कुशल है।

आपका
जैनेन्द्र

[१२]

हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर कार्यालय, गिरगांव, बम्बई
६ अप्रैल, १९३१

बाबूजी,

मैं करांची से परसों यहाँ पहुँचा। 'गबन' जब चलनेवाला ही था कि दिल्ली में मिला था। कुछ सफ़े पढ़ पाता हूँ कि ऋषभ उसे उठा ले गया। सम्मति अब दिल्ली से ही लिखूंगा। फ़रवरी का 'हंस' का अंक मुझे यहाँ मिला। 'परख' की आपकी आलोचना तो चलती-सी रही जैसे बहुत भीड़ के वक्त लिखी गयी हो। [illegible] दो-एक रोज में चलूंगा। झाँसी भी ठहरने का [illegible] सोचता हूँ, सीधा वृन्दावनलालजी वर्मा के [illegible] ठहरूँ। जानता नहीं तो क्या! आपकी 'हंस' [illegible]

आप दिल्ली के पते पर लिखिएगा कि आप दिल्ली कब पधारिएगा। मैं नौ-दस तक दिल्ली अवश्य पहुँच जाऊँगा।

विशेष।

आपका
जैनेन्द्रकुमार

[१३]

साहित्य-सुमनमाला कार्यालय
नवलकिशोर प्रेस बुक-डिपो, लखनऊ
१३ अप्रैल, १९३१

प्रिय जैनेन्द्रजी,

आपका पत्र मिला। मैं लाहौर गया, पर आप दिल्ली न थे, इसलिए मैं सीधा लौट आया। आशा है अब आप दिल्ली आ गए होंगे। आपको कहानी का पुरस्कार भेजने के लिए मैंने ताक़ीद कर दी है। आशा है, जल्द पहुँचेगा। 'गबन' आप पढ़ लें और मैं कुछ आपकी राय जान लूँ तो मुझे सन्तोष हो। 'परख' की आलोचना जल्दी में तो नहीं की, लेकिन अपनी दानिश्त में मुझे जो कुछ कहना चाहिए था वह कह चुका। मैं समालोचक बहुत खराब हूँ। पुस्तक पर पाठक की दृष्टि से निगाह डालता हूँ। और जो भाव जम जाता है वही लिखता हूँ। ×××× आयी तो थी पर एक साहब लेकर मुरादाबाद चले गए, वे लौट कर आवें तो भेजूँ।

आशा है आप (सानन्द) हैं।

भवदीय
धनपतराय

[१४]

पहाड़ी धीरज, दिल्ली
१६ अप्रैल, १९३१

बाबूजी,

आपका पत्र मिला। मैं यहाँ तेरह तारीख की सुबह पहुँचा।

उसी दिन श्री स्वामी आनन्द भिक्षुजी से मिलना हुआ था। उनसे मालूम हुआ था कि आप देवशर्माजी को लाहौर जाते हुए सहारनपुर के स्टेशन पर मिल गये थे। मैं इससे यह समझता था कि आप अभी लाहौर ही होंगे और लौटते हुए जरूर दिल्ली उतरेंगे। और मैं हर रोज आपके यहाँ आने की आशा कर रहा था। उसके बदले में मिला आपका खत जिससे मालूम हुआ कि आप लखनऊ पहुँच गए और अब जल्दी इधर आनेवाले है नहीं। यह तो कुछ बात ही न हुई। मैं यहाँ आपकी सलाह और मदद से कुछ अपनी जिन्दगी की समस्याओं को हल करने की सोच रहा था। खैर!

पुरस्कार के बीस रु० मुझे परसों मिल गये। 'ग़बन' अब पढ़ रहा हूँ। कल तक पढ़ चुकूंगा। पसंद न आये यह तो हो ही कैसे सकता है! ज्यादा खत्म करने पर लिखूंगा।

स्वामीजी, आज मालूम हुआ, लखनऊ ही गये है। वह शायद आपको मिलें। उनसे आप जानेंगे कि यहाँ न आकर आपने कैसा अत्याचार किया। मैं आखिर दिल्ली आता था ही। स्टेशन पर ही नहीं तो एक दिन बाद सही, मैं यहाँ हाजिर हो ही जाता। मेरा आपको देखने को बड़ा जी है।

'परख' की आपकी आलोचना से मैं असहमत हूँ, सो बात नहीं। उस विलक्षण विवाह के बारे में तो मुझे अब खयाल होता है कि शायद कुछ एक्स्ट्रा-ऑर्डिनरी के मोह में पड़कर, कि पुस्तक जिससे असाधारण जँचे, मैंने वह बात उस तरह लिखी। अब सचमुच लगता है कि वह अयथार्थ मोह था और मेरी कमी थी। और पुस्तक का परिचय देते-देते जो आप पुस्तककार पर कुछ शब्द लिख गये, यह मुझे बड़ा प्रिय लगा। जैसे आप उस लेखक को पाठक के निकट पहुँचा देना चाहते है और उनमें आपस में मेलजोल हो जाय। लेकिन पहले कार्ड में जो मैंने लिखा, उसका आशय यह था कि पुस्तक पर आपका वक्तव्य इतना संक्षिप्त है कि पुस्तककार, जिसे आपसे उसके गुण-दोषों की समीक्षा और आलोचना सुनने की उत्कण्ठा थी, संतुष्ट नहीं हो सकता।

और वह भी जो आपसे खरी बात सुनने की जिद करने का अपना अधिकार समझने लग गया है। आप चाहें तो 'माधुरी' या और किसी में या उससे भी अच्छा मुझे, समीक्षात्मक अपनी विस्तृत सम्मति भेज सकते हैं और इस 'चलित-चित्त' के बारे में भी अपनी राय लिखें। मेरे मन में हो रहा है, न जाने कैसी है, कैसी नहीं। दुबारा पढ़ी तो बीच-बीच में कुछ गड़बड़-सी लगने लगती है। आप इस पर समीक्षक नहीं, उस्ताद की हैसियत से मुझे कुछ लिखें। आपको याद हो कि उस मुलाक़ात के वक़्त मैंने जब आपसे इस कहानी के थीम का जिक्र किया था तो आपने कुछ संदेह-सा प्रकट किया था। सो ही समझकर आप मुझे लिखें।

मैं यहाँ बिलकुल स्वस्थ और प्रसन्न हूँ। और माताजी अच्छी तरह हैं। और सब कुशलपूर्वक हैं।

मेरे योग्य सेवा लिखें।

आपका विनीत
जैनेन्द्रकुमार

[१५]

पहाड़ी धीरज, दिल्ली
२६ जून, १९३१

बाबूजी,

आपके पत्र का जवाब मैंने परसों दिया है या कल। मिला होगा। 'वातायन' वाली कहानी कल ही रवाना कर चुका हूँ। आज 'ग़बन' की आलोचना लिखता था कि नन्ददुलारे वाजपेयी का बहुत-बहुत अनुरोध का पत्र आ पहुँचा। 'भारत' के लिए कहानी चाहते हैं। क्योंकि ऐसी आलोचना लिख चुके हैं जो मेरे बहुत अनुकूल न थी, इसलिए भी उनके अनुरोध को मानना जरूरी हो गया है, कहीं वह और न समझें। इसलिए अब वही लिख रहा हूँ। यह इसलिए आपको लिखता हूँ कि आप 'भारत' में कहानी देखकर मुझे उला-

हना न दें। कल आपकी आलोचना और फिर जल्दी ही कहानी लिखूँगा। 'भारत' में आज हिन्दुस्तानी एकेडमी की पुरस्कार-सूचना दीख पड़ी। 'परख' और नये छपते हुए संग्रह 'वातायन' की यथावश्यक प्रतियाँ यथास्थान भेजने के लिए बम्बई लिख रहा हूँ। मुझे विश्वास है, यह दुस्साहस नहीं है। 'वातायन' छपते ही आपके पास आयगा। जल्दी ही छप जायगा।

विशेष कुशल है।

विनीत
जैनेन्द्र

[१६]

सेण्ट्रल जेल, लाहौर
१६ जुलाई, १९३२

बाबूजी,

आपका पत्र मुल्तान में मिला था। ख़याल था कि जवाब दूँ तो कहानी के साथ दूँ। कहानी जो शुरू की थी, शुरू करते न करते छूट गई। और जब आपका पत्र आया, तब उन कुछ लिखे पन्नों का भी पता न चला। दूसरी कहानी या वही कहानी दूसरी बार लिखने का फिर न मन हुआ, न मौक़ा हुआ। यह भी ध्यान हुआ कि नया आर्डिनेंस लग गया है, और अब आपका विशेषांक क्या निकलेगा। क्या विशेषांक निकल रहा है? और क्या उसमें कुछ देर है? सूचना मिली, और अंक निकलता हुआ और उसके निकलने और आपके पत्र में काफ़ी से कम वक्त भी हुआ, तो भी यहाँ से कहानी अवश्य भेजूँगा। यहाँ मुलतान-जैसा जमघट नहीं है।

१३ ता० को मैं यहाँ आया। राजनैतिक क़ैदियों को, रिहाई की तिथि निकट आते ही यहाँ भेज देते हैं, मुल्तान में रिहा नहीं करते। यों मेरी तिथि अट्ठारह है; पर जुर्माने का और डेढ़ महीना यहीं काटना होगा। सामान कुर्क करके, जुर्माना वसूल कर लिया

